तेहि कर रूप बदन सब देखै। उहै बरी महँ भाँति बिसेखै॥

दोहा

सो तौ आपु हेरान है तन मन जीवन खोइ।
चेला पूछै गुरू कहँ तेहि कस अगरे होइ?॥

सोरठा

मन अहथिर कै टेकु, दूसर कहना छाँड़ि दे।
आदि अंत जो एक, मुहमद कहु, दूसर कहाँ॥ ४५॥

सुनु चेला! उत्तर गुरु कहई। एक होइ सो लाखन लहई॥
अहथिर कै जो पिंडा छाँड़ै। औ लेइकै धरती महँ गाड़ै॥
काह कहा, जस तू परछाहीं। जौ पै किछु, आपन बस नाहीं॥
जो बाहर सो अंत समाना। सो जानै जो ओहि पहिचाना॥
तू हेरै भीतर सौं मिंता। सोइ करै जेहि लहै न चिंता॥
अस मन बूझि छाँड़ु; को तोरा?। होहु समान, करहु मति 'मोरा'॥
दुइ हुँत चलै न राज न रैयत। तब वेइ सीख जो होइ मग ऐयत॥

दोहा

अस मन बूझहु अब तुम, करता है सो एक।
सोइ सूरत सोइ मूरत, सुनै गुरू सौं टेक॥

---

तेहि कर रूप......बिसेखै = कभी तो वह सब को उसी का रूप देखता है और फिर वही दूसरे क्षण में (व्यवहार में) भिन्न भिन्न रूप और प्रकार निर्दिष्ट करता है। अगरे = आगे, सामने (?) (४६) लाखन लहई = लाखों रूप धारण करता है। अहथिर कै = जीवात्मा को स्थिर कर के। जो पै किछु...नाहीं = जो वास्तव में कुछ है वह अपने वश के बाहर है, अर्थात् वस्तु-सत्ता तक हमारी पहुँच नहीं। चिंता = सांसारिक चिंता। छाँडु = सब को छोड़ दे। को तोरा = तेरा कौन है?। समान = समदर्शी। करहु मति 'मोरा' = 'मेरा मेरा' मत कर। हुँत = से। तब वेइ......ऐयत = वे ही सीखते हैं जो सच्चे मार्ग पर आ जाते हैं। टेक = निश्चय वचन। सोई सहस बुँद = आत्मतत्त्व या जीव (जिसका अठारह हजार बूँदों से बरसना पहले कह आए हैं)

सोरठा

नवरस गुरु पहँ भीज, गुरु-परसाद सो पिउ मिलै।
जामि उठै सो बीज, मुहमद सोई सहस बुँद ॥४६॥

माया जरि अस आपुहि खोई। रहै न पाप, मैलि गइ धोई ॥
गौं दूसर भा सुन्नहि सुन्नू। कहँ कर पाप, कहाँ कर पुन्नू ॥
आपुहि गुरू, आपु भा चेला। आपुहि सब औ आपु अकेला ॥
अहै सो जोगी, अहै सो भोगी। अहै सो निरमल, अहै सो रोगी ॥
अहै सो कड़ुवा, अहै सो मीठा। अहै सो आमिल, अहै सो सीठा ॥
वै आपुहि कहँ सब महँ मेला। रहै सो सब महँ, खेलै खेला ॥
उहै दोउ मिलि एकै भएऊ। बात करत दूसर होइ गएऊ ॥

दोहा

जो किछु है सो है सब, ओहि बिनु नाहिन कोइ।
जो मन चाहा सो किया, जो चाहै सो होइ ॥

सोरठा

एक से दूसर नाहिं, बाहर भीतर बूझि ले।
खाँड़ा दुइ न समाहिं, मुहमद एक मियान महँ ॥४७॥

पूछौं गुरू बात एक तोहीं। हिया सोच एक उपजा मोहीं ॥
तोहि अस कतहुँ न मोहिं अस कोई। जो किछु है सो ठहरा सोई ॥
तस देखा मैं यह संसारा। जस सब भाँड़ा गढ़ै कोहाँरा ॥
काहू माँझ खाँड़ भरि धरई। काहू माँझ जो गोबर भरई ॥
वह सब किछु कैसे कै कहई। आपु बिचारि बूझि चुप रहई ॥

---

(४७) गौं दूसर = दूसरे पक्ष में, अध्यात्म पक्ष में। आमिल = अम्ल, खट्टा। सीठा=नीरस। बात करत = संसार के व्यवहार में, कहने सुनने को। खाँड़ा दुइ ......महँ = अद्वैतवाद का तर्क कि अपरिच्छिन्न सत्ता एक ही हो सकती है; एक से अधिक होने से सब परिच्छिन्न होंगी। (४८) तोहि अस......कोई=न मेरा रूपसत्य है, न तेरा। वह सब किछु...कहई=जब देखते हैं कि कोई अच्छा है, कोई बुरा तब सब कुछ वही है यह कैसे कहा जाय क्योंकि ऐसा कहने से बुराई भी उसमें लग जाती है।

मानुस तौ नीके सँग लागै। देखि घिनाइ त उठि कै भागै॥
सीझ चाम सब काहू भावा। देखि सरा सो नियर न आवा॥

दोहा

पुनि साईं सब जग रमै, औ निरमल सब चाहि।
जेहि न मैलि किछु लागै, लावा जाइ न ताहि॥

सोरठा

जोगि, उदासी दास, तिन्हहिं न दुख औ सुख हिया।
घरही माहँ उदास, मुहमद सोइ सराहिए॥४८॥

सुनु चेला! जस सब संसारू। ओही भाँति तुम कया बिचारू॥
जौ जिउ कया तौ दुख सौं भोजा। पाप के ओट पुन्नि सब छीजा॥
जस सूरुज उअ देख अकासू। सब जग पुन्नि उहै परगासू॥
भल औ मंद जहाँ लगि दोई। सब पर धूप रहै पुनि सोई॥
मंदे पर वह दिस्टि जो परई। ताकर मैलि नैन सौं ढरई॥
अस वह निरमल धरति अकासा। जैसे मिली फूल महँ बासा॥
सबै ठाँव औ सब परकारा। ना वह मिला, न रहै निनारा॥

दोहा

ओहि जोति परछाहीं, नवौ खंड उजियार।
सूरुज चाँद कै जोती, उदित अहै संसार॥

---

सीझ=सीझा हुआ। सरा=सड़ा हुआ। सब चाहि=सब से बढ़ कर। जेहि न मैलि······ताहि=जो निष्कलंक है उसमें कलंक या बुराई का आरोप करते नहीं बनता। घरही माहँ उदास=जो गृहस्थी में रह कर अपना कर्म करता हुआ भी उदासीन या निष्काम रहता है। (४९) ओही भाँति······बिचारू=जैसे जीवात्मा शुद्ध आनंदस्वरूप है पर शरीर के संयोग में दुःख आदि से युक्त दिखाई पड़ता है वैसे ही शुद्ध ब्रह्म संसार के व्यावहारिक क्षेत्र में भला बुरा आदि कई रूपों में दिखाई पड़ता है (शरीर और जगत् की एकता पहले कह आए हैं)। परछाहीं=परछाईं से।

सोरठा

जेहि कै जोति-सरूप, चाँद सुरुज तारा भए।
तेहि कर रूप अनूप, मुहमद बरनि न जाइ किछु ॥४९॥

चेलै समुझि गुरु सौं पूछा। धरती सरग बीच सब छूँछा ॥
कीन्ह न थूनी, भीति, न पाखा। केहि बिधि टेकि गगन यह राखा ? ॥
कहाँ से आइ मेघ बरिसावै। सेत साम सब होइ कै धावै ? ॥
पानी भरै समुद्रहि जाई। कहाँ से उतरै, बरसि बिलाई ? ॥
पानी माँझ उठै बजरागी। कहाँ से लौकि बीजु भुइँ लागी ॥
कहँवाँ सूर, चंद औ तारा। लागि अकास करहिं उजियारा ? ॥
सूरुज उवै बिहानहि आई। पुनि सो अथै कहाँ कहँ जाई ? ॥

दोहा

काहे चंद घटत है, काहे सूरुज पूर ?।
काहे होइ अमावस, काहे लागै मूर ? ॥

सोरठा

जस किछु माया मोह, तैसै मेघा, पवन, जल।
बिजुरी जैसे कोह, मुहमद तहाँ समाइ यह ॥ ५० ॥

सुनु चेला ! एहि जग कर अवना। सब बादर भीतर है पवना ॥
सुन्न सहित बिधि पवनहि भरा। तहाँ आप होइ निरमल करा ॥
पवनहि महँ जो आप समाना। सब भा बरन ज्यों आप समाना ॥
जैस डोलाए बेना डोलै। पवन सबद होइ किछुउ न बोलै ॥
पवनहि मिला मेघ जल भरई। पवनहि मिला बुंद भुइँ परई ॥

---

( ५० ) चेलै = चेले ने । थूनी = टेक । बजरागी = वज्राग्नि, बिजली । लौकि = चमक कर । मूर = मूल नक्षत्र । कोह = क्रोध । तहाँ = जहाँ माया मोह है। ( ५१ ) अवना = आना, रचा जाना। पवनहि = पवन में। बिधि = ईश्वर। करा = कला, ज्योति । सब भा बरन......समाना = आप या उस ईश्वर के अनुकूल सब का रूप रंग हुआ।

पवनहि माहँ जो बुल्ला होई। पवनहि फुटै, जाइ मिलि सोई॥
पवनहि पवन अंत होइ जाई। पवनहि तन कहँ छार मिलाई॥

दोहा

जिया जंतु जत सिरजा, सब महँ पवन सो पूरि।
पवनहि पवन जाइ मिलि, आगि, बाउ, जल, धूरि॥

सोरठा

निति जो आयसु होइ, साईं जो आज्ञा करै।
पवन-परेवा सोइ, मुहमद बिधि राखे रहै॥ ५१॥

बड़ करतार जिवन कर राजा। पवन बिना किछु करत न छाजा॥
तेहि पवन सौं बिजुरी साजा। ओहि मेघ परबत उपराजा॥
उहै मेघ सौं निकरि देखावै। उहै माँझ पुनि जाइ छपावै॥
उहै चलावै चहुँ दिसि सोई। जस जस पावँ धरै जो कोई॥
जहाँ चलावै तहँवाँ चलई। जस जस नावै तस तस नवई॥
बहुरि न आवै छिटकत झाँपै। तेहि मेघ सँग खन खन काँपै॥
जस पिउ सेवा चूके रूठै। परै गाज पुहुमी तपि कूटै॥

दोहा

अगिनि, पानि औ माटी, पवन फूल कर मूल।
उहई सिरजन कीन्हा, मारि कीन्ह अस्थूल॥

---

पवनहि फुटै = पवन हो से वह बुलबुला फूटता है। जाइ मिलि = जल में फिर मिल जाता है। पवनहि पवन जाइ मिलि = कवि ने प्राचीन पाश्चात्य तत्वज्ञों के अनुसार वायु को ही सब से सूक्ष्म तत्व माना है और उसी को सब के मूल में रखा है (उपनिषद में आकाश आदिम और मूल भूत कहा गया है।) परेवा = पक्षी दूत। (५०) ओहि = उसी पवन से। उपराजा = उत्पन्न किया। उहै = वही ईश्वर। जाइ छपावै = जाकर अपने को छिपाता है। नावै = झुकाता है, प्रवृत्त करता है। छिटकत = झाँपै = (बिजली) छिटकते ही फिर छिप जाती है। सेवा = सेवा में। चूके = चूकने पर। कूटै = मारता है, पीटता है। मारि = वश में करके। अस्थूल = स्थूल।

**सोरठा**

देखु गुरू, मन चीन्ह, कहाँ जाइ खोजत रहै।
जानि परै परबीन, मुहमद तेहि सुधि पाइए ॥५२।

चेला चरचत गुरु-गुन गावा। खोजत पूछि परम रस पावा ॥
गुरु बिचारि चेला जेहि चीन्हा। उत्तर कहत भरम लेइ लीन्हा ॥
जगमग देख उहै उजियारा। तीनि लोक लहि किरिन पसारा ॥
ओहि ना बरन, न जाति अजाती। चंद न सुरुज, दिवस ना राती ॥
कथा न अहै, अकथ भा रहई। बिना बिचार समुझि का परई? ॥
सोऽहं सोऽहं बसि जो करई। जो बूझै सो धीरज धरई ॥
कहै प्रेम कै बरनि कहानी। जो बूझै सो सिद्ध गियानी ॥

**दोहा**

माटी कर तन भाँड़ा, माटी महँ नव खंड
जे केहु खेलै माटि कहँ माटी प्रेम प्रचंड ॥

**सोरठ**

गलि सरि माटी होइ लिखनेहारा बापुरा।
जौ न मिटावै कोइ लिखा रहै बहुतै दिना ॥ ५३ ॥

---

कहाँ जाइ खोजत रहै = बिना गुरु कहाँ इधर उधर भटकता रहै। जानि परै = जो समझ पड़े। तेहि सुधि पाइए = उससे ईश्वर से मिलने के मार्ग का पता मिल जायगा। (५१) चरचत = पहचानते ही। पूछि = जिज्ञासा कर के। चेला = अधिकारी शिष्य। लहि = तक। जे केहु = जो कोई। खेलै माटि कहँ = शरीर को लेकर प्रेम का खेल खेल डाले। मा[illegible] = मिट्टी में, शरीर में।